# दीर्घायुष्य प्राप्ति ।

( २८ )

[ ऋषिः शम्भुः । देवता-जरिमा, आयुः ]

तुभ्यमेव जरिमन्वर्धतामयं मेममन्ये मृत्यवो हिंसिषुः शतं ये ।
मातेव पुत्रं प्रमना उपस्थे मित्र एनं मित्रियात्पात्वंहसः ॥ १ ॥
मित्र एनं वरुणो वा रिशादा जरामृत्युं कृणुतां संविदानौ ।
तदग्निर्होता वयुनानि विद्वान् विश्वा देवानां जनिमा विवक्ति ॥ २ ॥
त्वमीशिषे पशूनां पार्थिवानां ये जाता उत वा ये जनित्राः ।
मेमं प्राणो हासीन्मो अपानो मेमं मित्रा वधिषुर्मो अमित्राः ॥ ३ ॥

---

अर्थ-हे ( जरिमन् ) वृद्धावस्था ! ( तुभ्यं एव अयं वर्धताम् ) तेरे लिये ही यह मनुष्य बढे । ( इमं ये अन्ये शतं मृत्यवः ) इसको जो ये सौ अपमृत्यु हैं ( मा हिंसिषुः ) मत हिंसित करें । ( प्र-मनाः माता पुत्रं उपस्थे इव ) प्रसन्नमन वाली माता पुत्रको जैसे गोदमें लेती है उसी प्रकार ( मित्रः मित्रियात् अंहसः एनं पातु ) मित्र मित्रसंबंधी पापसे इसको बचावे ॥ १ ॥

( मित्रः रिशादसः वरुणः वा ) मित्र और शत्रुनाशक वरुण ( संविदानौ एनं जरामृत्युं कृणुतां ) दोनों मिलकर इसको वृद्धावस्थाके पश्चात् मरनेवाला करें । ( होता वयुनानि विद्वान् अग्निः ) दाता और सब कर्मोंको यथावत् जाननेवाला अग्नि ( तत् विश्वा देवानां जनिमा विवक्ति ) उसको सब देवोंके जन्मों को कहता है ॥ २ ॥

( ये जाताः उत वा ये जनित्राः ) जो जन्मे हैं और जो जन्मनेवाले हैं उन ( पार्थिवानां पशूनां त्वं ईशिषे ) पृथ्वी के ऊपर के प्राणियोंका तू स्वामी है । ( इमं प्राणः मा अपानः च मा हासीत् ) इसको प्राण और अपान न छोडें । तथा ( मित्राः इमं मा वधिषुः ) मित्र इसे न मारें और ( मा अमित्राः ) शत्रु भी न मारें ॥ ३ ॥

---

भावार्थ- मनुष्य पूर्ण वृद्धावस्थातक दीर्घायुषी होवे । बीचमें सैंकडों अपमृत्यु उत्पन्न होकर भी इसे न मार सकें । जिस प्रकार अपने प्रियपुत्र को माता गोदमें लेकर प्रेमसे पालती है उसी प्रकार सबका मित्र वह इस पुरुषको मित्र संबंधी पापसे बचावे ॥ १ ॥

शत्रुनाशक मित्र और वरुण ये मिलकर इसको अतिदीर्घ आयुष्यमान करें । सब कर्मोंका जाननेवाला देव इसके सब देवताओंके जीवन चरित्र कहे ॥ २ ॥

हे ईश्वर ! तू पृथ्वीपर के संपूर्ण जन्मे हुए और जन्मनेवाले सब प्राणियोंका स्वामी है तेरी कृपासे प्राण और अपान इसे बीचमें ही न छोडें तथा मित्रोंसे या शत्रुओंसे इसका वध न होवे ॥ ३ ॥

